# षष्ठीदेवीपूजन

काष्ठपीठपर निर्मित तथा मध्यमें स्थापित षष्ठीदेवीकी पार्थिव प्रतिमाअथवा पिंडिकाकी निम्न मन्त्रसे प्रतिष्ठा करे

## प्राणप्रतिष्ठा-

हाथमें अक्षत लेकर निम्न मन्त्र बोलते हुए प्रतिमापर छोड़े

**ॐ एतं ते देव सवितर्यज्ञं प्राहुबृहस्पतये ब्रह्मणे। तेन यज्ञमव तेन यज्ञपतिं तेन मामव ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः पार्थिवप्रतिमायां षष्ठीदेवि इहागच्छ इह तिष्ठ सुप्रतिष्ठिता वरदा भव ।**


आदि शङ्कर वैदिक विद्या संस्थान

दूरभाष: 9044016661

ॐ आँ ह्रीं क्रौं यँ रँ लँ वँ शँ षँ सँ हँ अँ हंसः सोऽहं षष्ठीदेव्याः प्राणा इहागत्य सुखं चिरं तिष्ठन्तु, जीव इह तिष्ठतु, सर्वेन्द्रियाणीह तिष्ठन्तु।

## षडंगन्यास

इस प्रकार प्रतिमाकी प्राणप्रतिष्ठा करनेके अनन्तर निम्न मन्त्रोंसे अपने अंगोंमें न्यास करके देवीके उन-उन अंगोंमें अक्षतद्वारा न्यास करे

ॐ षाँ हृदयाय नमः, ॐ षीं शिरसे स्वाहा, ॐ षूं शिखायै वषट्, ॐ षैं कवचाय हुम्, ॐ षौं नेत्रत्रयाय वौषट् ॐ षः अस्त्राय फट् ।

## ध्यान

तदनन्तर निम्न मन्त्रोंसे हाथमें पुष्प लेकर देवी महाषष्ठीका ध्यान करे । यहाँ देवी षष्ठीके दो ध्यान स्वरूप दिये जा रहे हैं–

( १ )

चतुर्भुजां महादेवीं तुङ्गपीनस्तनीं शिवाम् ।
मयूरवरमारूढां रक्तवस्त्रधरां शुभाम् ॥

शूलशक्तिवराभीतिहस्तां ध्यायेन्महेश्वरीम् ।
प्रफुल्लपद्मवदनामर्धपद्मासनस्थिताम्।।
(महादेवी षष्ठी चार भुजाओंवाली हैं, उनका वक्षःस्थल अत्यन्त उन्नत है, वे भगवान् शिवकी शक्तिस्वरूपा हैं, मयूरपर आरूढ़ हैं, लालवस्त्रोंको धारण किये हैं, कल्याणकारिणी हैं, अपने हाथोंमें शूल, शक्ति, वर तथा अभयमुद्रा धारण किये हुई हैं, महान् ऐश्वर्यसे सम्पन्न हैं, उनका मुखमण्डल प्रफुल्लित कमलके समान है और वे अर्धपद्मासनमें बैठी हुई हैं।)
( २ )
सर्वाङ्गभूषितां देवीं पीतकौशेयवाससाम्।
स्रवत्पीयूषवदनां पीनोन्नतपयोधराम् ॥
चतुर्भुजां दक्षिणेन धृतमन्थानवंशकाम् ।
नीलोत्पलं तु वामेन स्कन्दं तु दधतीं तथा ॥
अधः स्थितकराभ्यां तु महाषष्ठीं विचिन्तयेत् ।
(देवी महाषष्ठीके सभी अंगोंमें सुन्दर आभूषण हैं, उनका वक्षःस्थल अत्यन्त उन्नत है, उनके मुखमण्डलसे अमृतकी धारा प्रवहमान है, वे पीले रेशमी वस्त्रोंको धारण किये हैं, उनकी चार भुजाएँ हैं, वे अपने दाहिने हाथमें बाँसकी बनी मथानी तथा बायें हाथमें नीले कमलको लिये हुई हैं। नीचेके दोनों हाथोंसे बालक

स्कन्दको गोदमें लिये हैं।)

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः ध्यानार्थे पुष्पाणि समर्पयामि।**
कहकर पुष्प चढ़ाये।

## आवाहन

निम्न मन्त्रोंसे पुष्पद्वारा आवाहन करे -
**आयाहि पूज्यसे देवि महाषष्ठीति विश्रुते।**
**शक्तिरूपेण मे बालं रक्ष जागरवासरे ॥**
**ॐ अम्बेऽअम्बिके ऽअम्बालिके न मा नयति कश्चन ।**
**ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीम् ॥**
**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः आवाहनार्थे पुष्पाणि समर्पयामि ।**
कहकर पुष्प चढ़ाये ।

## आसन

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः आसनार्थे पुष्पाणि समर्पयामि।**
पुष्प चढ़ाये।

## पाद्य

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः पाद्यं समर्पयामि ।**
पाद्यजल चढ़ाये ।

## अर्घ्य

**पत्रपुष्पफलाम्भोभी रत्नैश्च बहुभिर्युतम् ।**
**षष्ठि देवि मया दत्तमर्घ्यं गृह्ण नमोऽस्तु ते ॥**
**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः अर्घ्यं समर्पयामि ।**
अर्घ्यके लिये जल चढ़ाये |

## आचमन

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः आचमनीयं जलं समर्पयामि।**
आचमनके लिये जल चढ़ाये।

## स्नान

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः स्नानीयं जलं समर्पयामि।**
स्नानके लिये जल चढ़ाये ।

## आचमन

आदि शङ्कर वैदिक विद्या संस्थान
दूरभाष: 9044016661

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः आचमनीयं जलं समर्पयामि।**
आचमनके लिये जल चढ़ाये।

## वस्त्र

तन्तुसन्तानसंयुक्तं कलाकौशेयकल्पितम्।
सर्वाङ्गावरणं श्रेष्ठं वसनं परिधीयताम्॥
**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः वस्त्रोपवस्त्रं समर्पयामि।**
वस्त्रोपवस्त्र चढ़ाये। आचमनके लिये जल दे। यदि वस्त्रके स्थानपर रक्षासूत्र चढ़ाये तो **'वस्त्रार्थे माङ्गलिकसूत्रं समर्पयामि'** कहना चाहिये।

## गन्ध

कुङ्कुमं चन्दनं चैव सुगन्धं सुमनोहरम्।
षष्ठि देवि मया दत्तं गन्धं गृह्ण नमोऽस्तु ते॥
**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः गन्धं समर्पयामि।**
सुगन्धित गन्ध चढ़ाये।

## अक्षत

सुगन्धा अतिशुभ्राश्च तण्डुलाः सुमनोहराः।
अक्षतार्थं मया दत्ताः षष्ठि देवि नमोऽस्तु ते॥

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः अक्षतान् समर्पयामि ।**
अक्षत चढ़ाये ।

## पुष्प

चतुर्वर्णानि पुष्पाणि सुगन्धीनि विशेषतः ।
मयाऽऽनीतानि पूजार्थं गृहाण परमेश्वरि ॥
**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः पुष्पाणि समर्पयामि ।**
पुष्प एवं पुष्पमाला चढ़ाये ।

## दूर्वा -

ॐ समख्ये देव्या धिया सन्दक्षिणयोरुचक्षसा । मा मऽआयुः प्रमोषीर्मोऽअहं तव वीरं विदेय तव देवि संदृशि।।
ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषाणामुं म इषाण सर्वलोकं म इषाण ।
ॐ काण्डात्काण्डात्प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि । एवा नो दूर्वे प्र तनु सहस्त्रेण शतेन च ॥

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः दूर्वादलं समर्पयामि ।**
दूर्वादल चढ़ाये ।

आदि शङ्कर वैदिक विद्या संस्थान
दूरभाष: 9044016661

**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः नैवेद्यं समर्पयामि**
– नैवेद्य निवेदित करे ।

'**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः**' इस मन्त्रका थोड़ी देर जप करनेके अनन्तर जप निवेदित करे और आचमनीय जल समर्पित करे ।

## करोद्वर्तन

'**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः**' कहकर करोद्वर्तनके लिये गन्ध निवेदित करे।

## नीराजन

अन्तस्तेजो बहिस्तेज एकीकृत्यामितप्रभम् ।
आरातिकमिदं देवि गृहाण परमेश्वरि ॥
**ॐ षष्ठीदेव्यै नमः नीराजनं समर्पयामि।**
आरती करे ।

## प्रार्थना

हाथमें फूल लेकर निम्न प्रार्थना करे
जय देवि जगन्मातर्जगदानन्दकारिणि ।
प्रसीद मम कल्याणि महाषष्ठि नमोऽस्तु ते ॥

आदि शङ्कर वैदिक विद्या संस्थान
दूरभाष: 9044016661

देवानां च ऋषीणां च मनुष्याणां च वत्सले ।
अमुं मम सुतं रक्ष षष्ठि देवि नमोऽस्तु ते ॥
पुरा देवैः पूजिताऽसि ब्रह्मविष्णुशिवादिभिः ।
आवाभ्यामपि देवि त्वं पूज्यसे भक्तिपूर्वकम् ॥
देह्यस्य बालकस्यायुर्दीर्घं तुभ्यं नमोऽस्तु ते ।
तव प्रसादात्तनयस्य वक्त्रं
दृष्टं मया देवि नमोऽस्तु तुभ्यम् ।
सौभाग्यमारोग्यमभीष्टसिद्धिं
देहि प्रजायाश्चिरजीवितञ्च ॥
गौर्य्याः पुत्रो यथा स्कन्दः शिशुः संरक्षितस्त्वया।
तथा ममाप्ययं बालो रक्ष्यतां षष्ठिके नमः ॥
जननी सर्वसौख्यानां वर्धनी कुलसम्पदाम् ।
साधनी सर्वसिद्धीनां जन्मदे त्वां नता वयम् ॥
त्वमेव वैष्णवी देवी ब्रह्माणी च व्यवस्थिता ।
रुद्रशक्तिस्समाख्याता महाषष्ठि नमोऽस्तु ते॥
धात्री त्वं कार्तिकेयस्य स्त्रीरूपं मदनस्य च।
त्वत्प्रसादादविघ्नेन चिरं जीवतु जीवतु।।

## अथश्रीषष्ठीदेवि स्तोत्रम्

॥ श्री गणेशाय नमः ॥

आदि शङ्कर वैदिक विद्या संस्थान
दूरभाष: 9044016661